रहा है। लगता है उस काल मे यात्रियो को ठहराने आदि का कारोबार कुम्हार स्त्रियो के हाथ मे था। इस गाथा मे नैणोली कुम्हारी का यह कारोबार राण नगरी म खूब चलता है। राण नगरी इस इलाके की उन दिनो की सबसे बडी नगरी थी। शायद अजमेर से भी बडी। नैणोली का बडा मकान है जिसम यात्रियो के ठहरने, पलग बिछावने, खान पान आदि की सुव्यवस्था है। वहाँ कई सेविकाएँ रखती हैं। नैणोली कुम्हारी अपने कारोबार मे मजी हुई बुढिया है। उसमे सराय के मालिक की सी धूर्तता भी है।

कलाल स्त्रिया मदिरा निकालने तथा उसे बेचने का कारोबार राजस्थान मे अभी तक धडल्ले स चलाती रही है। कई प्रकार की मदिरा चुवाने मे, उनके मूल्य निर्धारित करने म थाक माल का बडा भण्डार रखने मे पातू विख्यात थी। कलाल स्त्रिया मदिरा का व्यापार करती थी पर कभी मदिरा पीती नही थी। उनकी अपनी प्रतिष्ठा थी। उनके पुरुष इस व्यवसाय म हाथ बटाते थे। वे मदिरा भी पीते थे पर कारोबार की कुजी औरतो के हाथो म ही हुआ करती थी।

औरतो के नामो पर तालाब, गाँव आदि के नाम रखे जाते थे। इस गाथा म बहुचर्चित राठोळा तालाव, जहा भोजा और बगडावत मारे गये, भोजा की माँ लखमादे राठौड के नाम पर रखा गया है। राठौड के नाम पर राठोळा नाम पडा। उन दिनो इस प्रकार तालाबो के नामकरण हुए हैं। यथा—नाथू गूजर का बनाया नाथोळा तालाव, राणा जी का बनाया राणेळा तालाव, सागा का बनाया सागेळा। बगडावता ने जहा अपने नामो पर अलग अलग गाँव बसाये वहा दो गाँव जीवल्या, और कावल्या अपनी दो सेविकाएँ जीवली और कावली के नाम पर बसाये।

हिंदू और मुसलमान घुल-मिलकर एक साथ रहते थे। इनस धार्मिक सहनशीलता का परिचय मिलता है। राण के राजा के दो विशेष सामंत थे एक हिंदू दहिमा और दूसरा कालूमीर पठान। दोनो की बराबर इज्जत, विश्वास और जिम्मेवारी थी। हर काम को राण का राजा इनके भरोसे छोडता रहता है। बगडावता पर हमले के समय दूसरे राजाओ की मदद की तरह मुसलमान शासक भी राजा की पूरी सहायता देते है। यहाँ वर्ग का प्रश्न था, जाति अथवा धर्म का नही। हाँ, कथाकार कालूमीर पठान से खडीबोली मे बात कराता है।

राजा सैनिक सहायता प्राप्त करने के एवज मे भोजा की बेटी दीपकवर का बादशाह तलावत खाँ गिलची के साथ निकाह करने का वादा करता है। दीपकवर युद्ध म जूझ मरती है। बादशाह दीपकवर के एवज मे राजा से उसकी बेटी माँगता है। ऐसा नही होने पर तलावत खाँ गुस्से मे भर जाता है। वह गिलची राण पर हमला कर राजा को कैद कर ले जाता है और उसके पुरोहित की बेटी से निकाह कर लेता है।

खाडेराव बाद मे हमला कर राजा को छुडा लेता है और गिलची तलावत खाँ को मारने लगता है परन्तु पुरोहित की बेटी शोभाबाई प्राण भिक्षा मागकर उसे बचा लती है और खाडेराव के आग्रह पर भी अपने बाप के पास जान से मना कर देती है।

यह घटना समाज की मनोवृत्ति और वास्तविकता का एक सच्चा चित्रण है। साथ ही साथ इतिहास को साम्प्रदायिक रूप से प्रस्तुत करने के तरीका का एक खण्डन भी है।

गिलची' शब्द का तात्पय खिलजी मुसलमानो स है, ऐसा मेरा विश्वास था। मेरे इस विश्वास की पुष्टि बाकीदास री रयात' से हो गई। राजस्थान के प्रसिद्ध कवि और इतिहासज्ञ बाकीदासजी ने ज्ञातव्य बातें अपनी डायरीनुमा पुस्तक म लिखी थी। उसम एक जगह लिखा कि 'अल्लाउद्दीन गिलची को लोग खिलची कहते है।' उस समय की प्रयुक्त लोकभाषा मे गिलची' ही बोला जाता रहा। राजस्थान म गिलचियो का दौर दो शताब्दी तक खूब रहा। यह एक ऐतिहासिक तथ्य है।

अल्लाउद्दीन खिलजी ने विक्रमी सवत १३६५ में अजमेर, १३६४ मे सिवाणा, १३६८ मे जालौर १३६१ मे जसलमेर पर आक्रमण किय। इसके अलावा उसने रणथम्भौर, गुजरात और ग्वालियर पर भी घावे बोले थे। महमूद खिलजी ने ई० १४५५ से मदसौर पर चढाई की थी। मालवे मे एक रियासत खिलची पुर भी खिलजी के नाम पर बसी हुई है। इन ऐतिहासिक आकडा से स्पष्ट हो जाता है कि गिलचिया की राजस्थान मे पूरी घुसपैठ ही नही, पूरी दखलन्दाजी भी थी। मेरे विचार म गाथा म वर्णित युद्ध ऐतिहासिक तौर पर सही बठता है।

खराड के भीलो के साथ भी खाडेराव का युद्ध बताया है। यह खैराड वह अचल है जिसम आजकल जाजपुर और माडलगढ दो बडे कस्बे आबाद हैं। यहाँ भीला की आबादी अभी भी है। ये भील लडने मे दुधष थे। इसे 'वीर विनोद' भी स्वीकार करता है। खाडेराव को दो बार इन भीलो ने धकेलकर पीछे कर दिया था।

मेवाड प्रदश के भोमट के भील और खैराड के भील भयकर युद्ध करनेवाले थे। पहाड और विहगम वन ही इनके सुरक्षक थे। भोमट के भील आक्रमण करन से पहले जार की किलकारी मारते थे जबकि खराड के भील डुडकारी मारकर झपट पडत। डूडूडू' की आवाज डुडकारी कहलाती है। भील स्त्रियाँ भी युद्ध म भाग लती थी। पुरुषा क पीछे रहकर उन्ह तीर, भालडी, पत्थर आदि हथियार पहुँचाती रहती। भीलो का एक लोकगीत 'ओ रगीला भीलजी' मेवाड म बडा प्रचलित रहा—

भीलजी की टूटी भालडी
सरदारा रा टूटया सैल
रगीला भीलजी
ओ रगीला भीलजी
माळविये म्होने माछर खाये
डूगरिया ले चाल
रगीला भीलजी

इस युद्ध मे खैराड के धाधू भील स लडाई बतायी है। इसमे तो दा राय नही कि कई जातिया और जन जातिया के अपने राज्य या जनपद थे। पर इनकी शासन प्रणाली क्या थी? क्या ये लगान वसूल करते थे या जनपद? य शोध के विषय ह। मेरवाडा मे भी मेर जाति का अपना प्रशासन था। उसका एक बडा हिस्सा मेरे विधान सभाई क्षेत्र मे आता है और वगडावतो की कायस्थली से बिल्कुल सटा हुआ है। इस अचल मे भी मेरे विचार से एक प्रकार का जनपद रहा है। यहा अनेक व्यक्ति विभिन्न गावा के या छोटे इलाके के ठाकुर और रावजी कहलाते हैं जो भूतकाल मे स्वामी या मुखिया रहे होगे। आज भी प्रत्येक विशेष अवसरो पर इनकी उपस्थिति और सान्निध्य आवश्यक माना जाता है। ये रावजी और ठाकुर वहा के कृषको से कृषि कर की वसूली नही करत थे। गाँव की जमीन 'शामलाती' जमीन मानी जाती रही जिसम रावत जाति का अधिकार या हिस्सा होता है। इस प्रकार के जनपदा पर, जहा तक मेरा ख्याल है, शोधकाय नही हुआ और न इन जातियो को इतिहास के बारे म भी पूरी जानकारी है।

अजमेर के राजा वीसळदेव का जिक्र इस गाथा मे आद्योपान्त आया है। बीसळदेव को वगडावतो के पूवज माडा का बडा भाई कहा है। माडा, हरजी, बाघा, भोजा और देवनारायण इन पाच पीढियो तक बीसलदेव का जीवित रहना इस गाथा से जाहिर होना है। एक मनुष्य का इतनी लम्बी आयु पाना असम्भव तो नही पर अधिक मुमकिन भी नही। हा सकता है अजमेर म बीसलदेव के बाद जो भी राजा रहा हो उसे भी बीसलदव ही कह दिया हो।

बीसळदेव के सम्बन्ध मे इतिहासकारो के विभिन्न मत हैं। इसी नाम के तीन राजाओ ने अजमेर पर राज्य किया।

लोक साहित्य में भी बीसळदेव की बडी चचा रही है, पर अधिक सम्मानपूण नही। बीसलदेव के पुराने चित्र भी मिलते है जिनमे उसका चेहरा विकृत बनाया हुआ तथा उसे नरमुण्ड खाते हुए बनाया गया है। कथाओ म भी कहा जाता है कि एक कन्या के श्राप स बीसळदेव राक्षस हो जघन्य कम करने लग गया। उस कन्या के साथ उसने बलात्कार किया था जिससे आना पदा हुआ। अजमेर का

आना सागर तालाब उसी आना का बनवाया है। बीसळदेव के बारे में कई दोहे भी प्रचलित हैं जिनसे उसके द्वारा पर्याप्त सोना एकत्र करने का वर्णन मिलता है। धन का वह महालोभी था, पर उसका वह न तो उपभोग ही कर सका और न उसे दान ही दे सका।

बीसळद वाळीह, मत कीजो कोई मानवी।
भेळी कर भाळीह, माण न जाणी मोतिया॥

अजमेर में पुराने लोग जिक्र किया करते हैं कि यहाँ बीसळदेव 'बीसळो' नामक छोटे से तालाब के पास वह सुवर्णकलश गडा है जहाँ बीसळदेव एक बड़े काले साँप के रूप में उसकी रक्षा करता हुआ पाया जाता है।

इस गाथा में भी बीसळदेव का चरित्र कोई ऊँचे दर्जे का नहीं बताया गया है।

गाथा में बगडावतों के पूर्वज का नाम माडळ कहा गया है जिसने "माडळो" का तालाब बनवाया था। यह वास्तव में 'माडळ' न होकर माडा है। माडा के नाम से बनवाया तालाब ही माडळ नाम से प्रसिद्ध है। स्मारक के रूप में जो छत्री बनी हुई है वह माडा राव की छत्री के नाम से जानी जाती रही है।

आम आदमी की परेशानियों और उनके मनोभावों के अनेक चित्र भी इस गाथा में गुम्फित हैं। इनमें ग्वाले, किसान, बेगार में पकड़े गये लोग छोटे मोटे धन्धे करनेवाले तेली धोबी तथा माळी आदि सम्मिलित हैं।

नौलखा बाग का रखवाला माळी जबरन बाग में घुसे बगडावतों की मार खा जब राजा की ड्योढी पर फरियाद सुनाने जाता है तो उसकी कोई नहीं सुनता है। फलतः वह घबराकर बोल पड़ता है—गजब की पोल है तुम्हारे राज में। विद्वान् ज्ञानी तो तुम्हारे दरवाजे पर भूखे मरते हैं मगर कौओं को आम और कुत्तों को जलेबी खाने को मिलती है। तुम्हारे राज में अन्धेर है। तुम्हारे बाग की हिफाजत करते माळी मारे जा रहे हैं मगर तुम्हारे कान पर जूँ तक नहीं रेंगती।

तन्त्रविद्या का प्रचलन था मगर सामान्यजन भयभीत था। नाग पहाड़ पर भोजा गाय की चराई वसूल करने के लिए जोगी के पास जाता है तो जोगी उसे अपने वश में कर लेता है। उसकी गुफा में भोजा मनुष्यों की खोपड़ियाँ देखता है और उनसे उसकी स्वयं की भी वैसी ही स्थिति होने की बात सुनकर सावधान हो जाता है। जोगी और भोजा दोनों तेल खौलते कड़ाह की परिक्रमा देते हैं। जोगी उसे उस कड़ाह में डालने का प्रयत्न करता है जिसे पहले से होशियार बना भोजा समझ लेता है और अन्त में अपनी बारी आने पर वह जोगी को ही उसमें डाल देता है। उसमें गिरकर जोगी सोने का पुतला बन जाता है। बगडावत उसे जितना काटते हैं, वह उतना ही बढ़ता जाता है।

मुमकिन है जोगी की उस गुफा से भाजा को धन, सोना प्राप्त हुआ हो। इस घटना से यह तो स्पष्ट है कि तान्त्रिक लोग जोगी वेश मे रहकर नर-हत्या, तापडी-पूजा जैसे कम करते थे।

शरीर मे देवी-देवताओ का आना तथा उनके नाम पर भेंट पूजा लेना जैसे विश्वास भी समाज मे गहरे बठे हुए थे। इनका प्रचलन आज भी खूब देखने को मिलता है। गावो म ऐसे स्थान बने हुए है जिन्ह सामाजिक मान्यता प्राप्त है। वहाँ भविष्यवाणिया की जाती हैं। भक्त श्रद्धालु अपनी कामनाओ, बीमारिया, और पुत्र-प्राप्ति के लिये आते हैं। किसी पशु आदि की चोरी हो जाने पर भी ऐसे स्थानो पर पुन प्राप्त करने के लिए 'पूछताछ' के लिए जाते है।

*यह सही है कि जनसामान्य मे इन स्थानो और इन कार्यो को करनेवाले* 'भोपा आदि के वाक्यो मे अन्धविश्वास बहुत है। पर इनम कितना पाखड और खोखलापन है, इसे भी चतुर व्यक्ति जानते है। आखिर ये पाखड रचनेवाले और देवी-देवताओ के प्रतिनिधि अपने-आपको घोषित करनेवाले भी उन्ही गांवो के सामान्य लोगो म से ही होते हैं। इस गाथा म इनके खोखलेपन का भडाफोड करते हुए एक खासा अच्छा प्रहसन दिया है।

बगडावत बन्धु जैमती को ले जाने के लिए राण के बाग मे आकर ठहरे हैं। जैमती किसी तरह राजा को नगरी के बाहर भेज देना चाहती है ताकि उसे रात को भागकर जाने म सहूलियत रहे। उसके दिमाग म एक योजना तो है, पर कोई व्यक्ति चाहिए जो एक दैवीय रूप दे सके। वह बीमारी का बहाना करके पड जाती है। हीरा राजा से कहती है, "जैमती बहुत बीमार है, कोई भाड फूक करनेवाला स्याना चाहिए।" राजा किसी स्याने की तलाश करने की आज्ञा देता है।

सयोग से मोड्या भील उस दिन माता की पूजा कर उनके भोग चढा अपने लडके से उनकी रखवाली करने को कह बाहर निकलता है कि इतने म बिल्ली आकर सारा भोग चट कर जाती है। बच्चा चिल्लाता है, माताजी आई, माताजी आई। भील ने देखा कि ऊपर की कच्ची छान से लडते लडते दो चूहे नीचे गिर पडे। बिल्ली भोग छोड उन पर झपटी और उन्हे खा गयी। भील बोला, 'माताजी आई और हमारे दोनो भूभारा को खा गई। मैं तो माता का भगत बनूगा।" उसने भीलनी के घाघरे की तो गातो (कमर का वस्त्र) बनायी, अँगिया का सिर पर तुर्रा टाँगा, ओढणी की ध्वजा तैयार की और हाथ मे इके ले थाली बजाता उडदी के बजार म जाकर माता के गीत गाने लगा—

छोरा थारी मायड ने बुलाय, घर मे देवी पराटी।
माता री पीळी-पीळी आँख, दीगन ही भवानी बावर चीनरी।

राजा के सेवकों के पूछने पर उसने बताया कि 'मैं माता का भगत हूँ, डाकण,

भूतणी, मूठ, चोट फट सब एकदम उरोह फेंकता हूँ।" उसे जैमती के पास ले जाया गया। हीरा पहले ही उससे मिल ली। फकत भगत ने कहा कि रानीजी ने कभी भरुँजी के जात (मिन्नत) बोल रखी थी उसे पूरा नहीं किया इसीलिए अचां पड़ी हैं। मिन्नत को पूरा करने के लिए राजा सूअर की सिकार करने चला। जैमती की युक्ति कारगर हुई। उसका रास्ता साफ हुआ।

उस समय की एक विचित्र प्रथा की भी जानकारी मिलती है। इस गाथा के अनुसार बगडावतों के नेस्तनाबूद हो जाने पर बाहु रावत के अबोध बेटे भूणा को रांण के राजा अपने साथ ले गये और उसकी एक अँगुली काटकर उसका खून अपनी जांघ के खून से मिलाकर बाप-बेटे का रिश्ता कायम किया।

यह सही है कि इस प्रकार की प्रथा उस अंचल में चलती थी। पर वास्तविकता यह थी कि किसी की अँगुली काटकर उसे अँगुलीकट गुलाम बनाया जाता था। उस समय तीन प्रकार के गुलाम बनाए जाने के तरीके थे—चोटीकट अँगुलीकट और बसीवान।

चोटीकट गुलाम वह होता था जो अपनी चोटी काटकर मालिक को दे देता। चोटीकट गुलाम की गैरमौजूदगी में उसकी सारी मिलकियत का मालिक उसका स्वामी होता।

बसीवान और चोटीकट में इतना ही फर्क होता कि बसीवान की लिखापढ़ी होती।

अँगुलीकट गुलाम वह होता जो गुलाम बनते वक्त अपनी अँगुली काटकर मालिक के हाथ में थोड़ा-सा लहू टपका देता। फिर इनके बीच बेटे बाप का सा भाव माना जाता। अँगुलीकट पर मालिक का दावा नहीं होता।

अवश्य ही भूणाजी की अँगुली काटकर उन्हें अँगुलीकट गुलाम बनाया होगा। बड़े होने पर जब उन्हें कहा गया कि तुम्हारी अँगुली काटकर तुम्हें बेटा बनाया गया है तो उन्होंने अपनी बाँह ऊंची कर देखा और उस बात को सही पाया। उनकी अँगुली कटी हुई मिली। तत्काल उनमें विद्रोह की आग फूट पड़ी। राजा के साले ने अँगुली काटकर कहा था—'तेरी अँगुली काट रहा हूँ। बड़ा हो तब मुझसे वैर ले तब जानूंगा।' भूणाजी को जब इसकी जानकारी दी गयी तो चादारूण चढ़ दौड़े। राजा के दोनों साले मातल और पातल के सिर काटकर अपने साथ लाकर उनकी बहन अर्थात राजा की राणी के सामने ला रखे।

गाथा की भाषा बड़ी सरल हृदयग्राही और मजी हुई है। इतनी बड़ी होने पर भी पाठक इससे ऊबता नहीं है। घटनाओं का ऐसा ताना बाना गुंथा हुआ है कि पाठक की इच्छा आगे की घटना जानने को जाग्रत होती रहती है। गद्य मँजा हुआ तो है ही साथ ही बोल चाल की भाषा उसे और अधिक सजीवता प्रदान कर देती है। घटना वर्णन बड़ा प्रभावशाली है।

सवारी का वर्णन कितना सांगोपाग है—"जैमगळा हाथी मे नाळईडगर नाग-चोडगर, सगाव सोना की अमावाडी, सणगार जै मगळा हाथी ने, घणा चोइस् हजार घोडा री सायबी अर दे नगारा मे डाको मीठा मतवाळा री सवारी नौहली राण प चढी है। सोना रा कळसा का तवूडा तण गिया है, आसा रा प्याला फिर रिया हैं, हसार वगार की बाता व्है री है। सतरा चौपा का फर मैं जाजम बछगी।" सारा दृश्य आंखो मे सामने आ जाता है। इसी प्रकार भावा को भी बडे अच्छे ढग मे प्रदर्शित किया है, "नीयाजी देखो—लुगाई री तो मारया, हाळी को दाम्यो मोटयार राजा बनें जावे तो वो री पुकार राज मे ही नी लागे।"

गद्य म कई अनूठी उपमाएँ मिलती हैं। जसे "मथी का सो डीरो, हीरा लुळ लुळ जाय।" मेथी का छोटा-सा मुलायम पौधा और उसके भी ऊपर का नाजुक हिस्सा 'डोगा'। उस डीरे की भांति हीरा दासी भुक भुक जाती है। इसमे प्रयुक्त 'लुळ लुळ' शब्द मे जो मिठास और मम है उसके आगे 'भुक भुक' शब्द अत्यन्त फीका लगता है। गद्य पद्य की ऐसी एक नही अनेक पक्तियां हैं जिनके अनुवाद के लिए वैसे शब्द खोजना मुश्किल हैं। पद्य की यह पक्ति 'छाया ने सायगी मैंदी राचणी हीरू काया ने सायगी काजळ रेख' इतनी ममस्पर्शी और गहराई लिए हुए है कि इसके अनुवाद म वह भावाभिव्यक्ति बढ नही सकती।

इसी प्रकार के अनेकों पद्य और गद्य पक्तियां हैं जो किसी भी देश और भाषा के साहित्य का सम्पन्न और उच्चकोटि का बनाने म सक्षम और समथ हैं। कई उदाहरण देने की इच्छा होते हुए भी ज्यादा लम्बो हा जाने के भय से नहीं द रही हूँ।

राजस्थान के विभिन्न प्रान्तो मे और मालवे म बगडावत गाथा गायी जाती रही है। इसलिए विभिन्न क्षेत्रों और अचलो की भाषा का प्रभाव पडना स्वाभाविक तो है ही पर यह गाथा का और सजीव तथा शक्तिशाली बनाता है। विभिन्न भागो म भाषा के पडे प्रभाव के कुछ नमूने दे रही हूँ।

डा० कृष्णकुमार शर्मा द्वारा सकलित गाथा के प्रासगिक अश साहित्य सस्थान, राजस्थान विद्यापीठ, उदयपुर की शोध पत्रिका म प्रकाशित हुए है। उसम स एक अश उद्धृत किया जाता है।

चौबीम बगडावता न खबर लागी। चौबीम हजार घोडा सजा चौबीस भाइ आया। राणाजी कह्यो, 'एक एक भाई लडबा का वचन दिया छो। एक साथ ही क्यू आवो छा। एक-एक कर जाओ।' नवाजी कह्यो, राणीजी वचन दियो छो वो भाया को छो, बाप को थाग ही छो।"

उदयपुर के मावली के भोपा की गायी हुई गाथा जो भारतीय लोक कला मडल, उदयपुर मे लिखी हुई है उसमे से एक अश नीचे दिया जा रहा है।

अरे साणी, ओ नोलखो है जणी ने मारी पाइगा माई बाधी दे । खूब अप्
धान दीजे चराईजे । आज है जिह वत्तो सवायो घोडो मारे काम पडे जणी दन
मने लादया चाइजे ।

'जो हुक्म ।''

घोडा ने जुवारा वादी दीधा है । मुडे मुडे दे भळावण आप तो पोढि गिया।
अब राणा रो राजा वी बोलिया, सरदारा, ये मोडा रा करम है हैंग । ओ रूपा
यली माथै जोगीडा तप । ई जोगीडा ने समभावी ने आवो । ओ गल है वा रो।'

श्री कानीराम जी लब्धप्रतिष्ठित भोपा थे । उनकी गायकी का काफी अश
राजस्थान सगीत नाटक अकादमी मे रिकाड किया है । उनका परिचय त
पाठाश का नमूना द रही हूँ ।

श्री कानीराम भोपा का जन्म ग्राम लाम्बा, तहसील मेडता जिला नागौ
मे हुआ । जब रेकाडिंग की उस समय आयु ८२ वप की थी । १९६८ म स्वग
वास हुआ । जाति से कुम्हार थे ।

गुजरो के भोपे विशेप रूप स पड बाँचने का काम ही करते थे, कुछ
खेती भी है एक लडका परचून की दुकान करता है एक खेती सँभालता है व
दो भाई उपयुक्त दोना धधा म सहायता करते हुए पड वाचन भी करत है ।

स्वर्गीय कानीरामजी को सारी पड अतकथाओ सहित कण्ठस्थ याद थी,
वाणी म बहुत ओज था व बहुत ही प्रभावशाली ढग से उसे गाते व बखानत थे
बखान वडे विस्तार से किया करते थे । ८२ वप की अवस्था मे पड बाचन के
समय लूर के समय नाच भी किया करते थे ।

## पड के एक गीत का नमूना

माया जोड जोड र जीवडा
लाखा ऊपर किरोड,
मरिया पाछ र मानवी
थारी ळैला क्लिगी तोड ।
नही दीनी वैनड भाणजी,
नही पलण हुलराय
लकापत राजा रावण ग्यौ
काई लेग्यो लार ।
उणा घर लका होती सोवणी
वे छाड गया धोबा माय,
हाथी रग्या हीडता
घोडा रँग्या लार ।

सु दर रँगी बादळ मैल मे
माया रँगी ज्यू जाय
गाडोडा दमडा रँग्या
खोडा मे रँगो धान

कानीरामजी ने पूरी पड तीन प्रकार की रागो (ढाळ) मे गायी है जिनके नाम उ होने इस प्रकार बताये हैं—

१ खडी ढाळ, २ लूर, ३ मतवाळ।

बगडावतो की मुख्य कार्यस्थली वतमान का भीलवाडा और अजमेर जिला ही रहा है, पर तु इसके अतिरिक्त मालवा और राजस्थान के जिले भी उनके निवास, युद्ध तया अ य पसगो से जुडे हुए है। भौगोलिक जानकारी हेतु यहा एक मानचित्र दिया जा रहा है जो मुख्यतया अजमेर और भीलवाडा जिले का है। मालवा देवनारायण से अधिक सम्बन्धित रहा है, विशेपकर उज्जैन। इस मानचित्र मे मालवा नही दिखाया गया है। क्योकि ऐसा करने से इस गाथा से सम्बन्धित सारे गावो को इसमे दिखाना प्राय असम्भव ही होता।

इस मानचित्र मे वे स्थल भी दर्शाय गये है जो तब अस्तित्व मे नही थे। यथा—ब्यावर, नसीराबाद, विजनगर, भीलवाडा, माडल, शाहपुरा, गुलाबपुरा, किशनगढ, जहाजपुर, मसूदा आदि बडे बडे कस्बे बाद के बसे हुए हैं। या रह भी हो तो छोटे रूप मे पुष्कर चित्तौडगढ, अजमेर, उज्जैन तब भी अपना महत्त्व रखते थे। इ ह दिखाने का तात्पय केवल यह है कि उस क्षेत्र की भौगोलिक स्थिति आसानी से समझने म आ जाये।

१ राण—उस समय एक बडी नगरी थी। अब एक छोटा सा गाव मात्र है जो एक बडे कस्बे भणाय के बिल्कुल पास है। यह भणाय पचायत समिति का मुख्यालय है। भणाय के परिचय के लिए 'राण भणाय' कहा जाता है।

२ गढ वीटळी—अजमेर स्थित तारागढ को तत्कालीन समय मे गढ वीटळी के नाम से जाना जाता था। मुगलकाल मे इसका तारागढ नाम कहा जाने लगा।

३ सीधवड—उज्जन से आगे यह एक प्रसिद्ध स्थान है। सीधवढ (सिद्धवट) का माहात्म्य प्रयाग के अक्षय वट की भाति माना जाता रहा है। क्षिप्रा नदी के तट पर यह स्थान है।

४ सपरा नदी—क्षिप्रा नदी जो उज्जन के बाहर वहती है।

५ रीछेड का पवत—चार भुजा और कुभलगढ के बीच मे बडा घना जगल पडता है। वही यह स्थित है। यह स्थान उदयपुर जिले मे है।

६ गोरमजी का डूगर—यह अरावली गिरिमाला की एक चोटी है। मारवाड जकशन से मेवाड की तरफ जो रेलगाडी चलती है उसमे गौरम घाट

नामक स्टेशन है। यहीं एक पहाड़ की चोटी है जो गोरमजी का डूंगर नाम मशहूर है। इस पर एक मन्दिर भी बना हुआ है।

७ नाग पहाड़—यह अजमेर और पुष्कर के बीच स्थित है।

८ बीसळो—अजमेर में राजा बीसळदेव का बनाया हुआ एक तालाब था जहां अब एक बस्ती आबाद हो गई है। परन्तु यह स्थान आज भी 'बीसळयो' के नाम से जाना जाता है।

९ माडळ का तालाब—बगडावतों के दादा ने घने जंगल में इसे बनाया था जहां अब माडळ के नाम से कस्बा बस गया है।

१० चादारूण—रूणेजा के पास मारवाड़ का एक गांव है। यहां के शासक सातल और पातल का सिर काटकर खाडेराव (मूणाजी) लाये थे। गाथा में यहां की गायों की नस्ल का, गहरे कुओं का और पेड़ पौधों का बड़ा चित्ताकर्षक वर्णन है।

११ 'मौड का निवेडा—भीलवाड़ा जिले का एक गांव जहां देवनारायण ने विवाहोपरान्त अपना मौड यहां खोला था, अतः यह स्थान मौड का निवेडा कहलाने लगा।

१२ मगरोप—यहां साडू माता और हीरा ने बिलोवणा किया था। बिलोवणे की छाछ वहीं बहा दी गई जहां खड़ी की खान निकली बतायी जाती है।

१३ खराड—माडळगढ और जहाजपुर तहसील के आस पास का अंचल 'खराड कहलाता है जो बूंदी जिले से मिलता है। जिस अंचल में बनास नदी बह रही है उसके परे का हिस्सा खैराड माना जाता है। यहां भील मीणा की ही आबादी है। गाथा में इसे दुर्गम स्थान बताया है जो कई नदी-नाले और पहाड़ों से रक्षित है। आज भी यह इलाका उतना ही पहाड़ी और दुर्गम बना हुआ है।

बगडावतों और देवनारायण के कार्यों से सम्बन्धित और दूसरे स्थान भी हैं जो लगभग इस मानचित्र में मौजूद हैं यथा—रूपाहेळी, राण, बूआळ, अजमेर, गढ बीटळी, पोखरजी रायळा, पडासोली, सावर, बादरवाडा बदनोर पीलोदा, बडनगर, पाटण, आकडसादो, कीडीमाळ, नेगडया, गोठदडावट, खेडा चौसळा, चनपुरा, बागोर, आसीद काल्यास, अटाळी खेजडी, कारोई बडनगर, जवार वारण्या हडमादो विठुर को थाणो, मगरोप आदि।

एकाध स्थान पर इनकी रिश्तेदारी का जिक्र करते हुए मदारिया का नाम भी आया है। इसका तात्पर्य देवगढ मदारिया से है। देवगढ मेरा जन्मस्थान है जो बाद में बसा है। मदारिया गांव तब भी था और वहां राणा मोकल रहे भी थे। पुराने मन्दिर व किले के भग्नावशेष आज भी उनकी याद दिलाते हैं।

यह आचलिक हिस्सा मदारिया ही कहलाता है।

मालासर की डूगरी पर देवनारायण का ज म हुआ था। इसके करीब ही तथा 'धोळी' गाव के पास एक स्थान है जो 'नापा की हथाई' के नाम से जाना जाता है। नापा बगडावता की गायो के ग्वालो का मुखिया था। यही बैठकर वह सारा व्यवस्था प्रबन्ध करता था। उसकी याद मे यहा एक चबूतरा भी बना हुआ है। इस चबूतरे को भी श्रद्धापूण मा यता प्राप्त है। विशेप अवसर पर लोग यहा दही की जावणिया भेंट म चढाते है। जावणी एक प्रकार की हडिया होती है जिसमे दही जमाया जाता है।

बगडावत गाथा की के द्रबि दु जैमती है। सारा कथानक उसके इर्द-गिद घूमता है। उसी को लेकर बगडावत भारत रचा गया। जैमती एक काल्पनिक नायिका नही है। अपने काल मे उसने समाज को हिला दिया था। वह एक विद्रोहिनी थी। उसने सामाजिक व्यवस्था मे प्रचलित अ याय का विरोध केवल वचना मे नही अपितु कम से कर दिखाया।

उस समय के सामाजिक ढाचे मे एक स्त्री का यह हौसला कि वह अपने लिए पति स्वय चुने, एक दुस्साहसिक कदम था। जैमती तो इससे भी दो कदम आगे बढी। विवाहित पति को त्यागना तथा दूसरे पुरुप के साथ चले जाना। चाह उसे मन से सर्वांगीण रूप से अपना चुकी हो, चले जाना ऐसा काय तक एक गभीरतम अपराध माना जाता था। जिस पुरुप भोजा का उसने अपनाया वह भी जाति का गूजर। सम्भ्रान्त माने जान वाले राजपूत की कुल वधु और एक राजा की रानी का राजा का छोड आधी रात का एक गूजर के साथ भाग निकलना नि स दह उस समय की सामाजिक और राजनैतिक स्थिति मे एक भीपण विस्फोट था।

जमती स्वय जानती थी और समझती थी कि इसके भयकर परिणाम होंगे। वह उसके लिए तैयार थी। उसे ले जानेवाला भोजा भी जानता था। राजा की और उसके सम्ब धी राजाओ की सेनाएँ चढकर आयेंगी। बगडावत लाख बलशाली हो। उस बडी सेना के सामने जीत नही सकेंगे। पर उनका यह विश्वास रहा होगा कि सच्चे प्रेमी के साथ मिला एक दिन का आन द भी मत्यु की कीमत चुकाने के लिए सस्ता ही है।

जैमती ने विनाश का खौफनाक रास्ता अपनाया। उसन महल के निर्जीव आन द, झूठी शान, नकली जीवन और अनचाहे पुरुप के सहवास पर लात मार दी। भाजा के साथ रहकर मौत भी मीठी थी। रनवास के कठघरे मे ब द, वहाँ का हलुआ भी उसके लिए जहर था।

उसने ठान ली जा भी हो वह रहेगी तो भोजा के साथ उसकी पत्नी बन कर ही। उसके लिए उसे सघप करना पडा, लाछित होना पडा और अन्त मे

मरना पड़ा।

राजा की बारात म आये भोजा का खड़ग उसने अपनी दासी हीरा के साथ मगवाकर भावरें खा ली और नकपूवक कह दिया कि उसका विवाह भोजा के साथ हुआ है न कि राजा के साथ। वह नफरत करती थी उस बूढे राजा स। बारात जब आयी ता हीरा दूल्हा देखकर आयी थी। जमती उससे पूछती है—'वह कितने वप का हागा?' हीरा कहती है— वप तो मैं समझती नही। मनुष्य का आयुबल कितना हाता है।' उसने कहा—'एक सौ बीस वप।' हीरा बोली—'ता समझ लो आयु बल तो पूरा कर चुका। जो भोग रहा है वह नफे म है।'

भोजा अत्यन्त सुन्दर युवा और बलिष्ठ तो था ही। साथ ही उसम अनक गुण भी थ। वह उदारदिल का नक, परोपकारी और गरीबो का बडा मददगार था। अपन परिश्रम से उसने धन अजित किया था। कथा मे आता है कि शादी के वक्त दहज म २० गायें और एक सांड प्रत्येक भाई को मिला था। लड़ाई म आते वक्त तक इनके पास सहस्त्रा गायें थी। अपने ही बाहुबल से उन्होंने अलग अलग अपन नाम पर गाव बसा दिये थे। घोडा आदि का ठाठ-बाठ भी जमा लिया था। अजित धन का खब बाटते, खाते-पीते और मौज करत थे।

उधर राजा बूढा था। कानो का कच्चा होने के कारण वह मुसाहिबा पर निभर था। जी हजूरो से घिरा हुआ था। जैमती ने उसको पति न वचन स माना, न मन से और न कम स माना। विवाहोपरान्त पिता ने जब जैमती का विदा करते समय कहा कि कुशलपूवक रहना। हम दा चार महीना म तुम्हें लन आयेंगे, ता जैमती ने कहा—'तब सीधे गाठा (भाजा के गाव) ही आना।' यह उसका दढ सकल्प था जो उसने विवाह के साथ ही ले लिया था। माग म मौका निकाल जमती न भाजा से कहा— मैं तुम्हारी विवाहिता हूँ। मुझे अपन साथ ले चला।' चौबीसा भाइया का सयुक्त परिवार था। जैमती ने भाजा के बडे भाई तजा से और छोटे नीया से भी साथ ले चलने का अनुराध किया। पक्का धर्मी बुद्धिमान वीर तथा कुर्बानी के लिए हमेशा तत्पर रहनेवाले नीया ने जैमती को वचन दिया कि समुचित अवसर देखकर वे आयेंगे और उसे ले जायेंगे। तजा मना करता रहा वह नही चाहता था कि भोजा उसे अपनी पत्नी बनाये कारण कि उसस आगे आनेवाले कुपरिणाम उस स्पष्ट दिखायी द रहे थे, पर नीया ने उस भाभी कहकर भोजा की पत्नी के रूप म स्वीकार कर लिया।

जैमती ने चतुराई और दढता से राजा का अपने अधिक निकट नहीं आने दिया। राजा दो चार बार रात्रि मे आया, पर रानी के तेवर बदले हुए थे। चौपड पासा खेलते वक्त रानी ने राजा के हाथ को पकड ऐसा दबाया कि राजा की आँखें निकल आयी। पड के चित्र मे भी महला म रात्रि का गये राजा को मुसा और जैमती को बिल्ली के रूप मे दरसाया गया है। सवेरे महल स नीचे

उतरे तो उनके भाई नीमदे ने गौर किया कि भाई साहब का चेहरा तवे की तरह स्याह पडा हुआ है।

जैंमती अपनी मनोव्यथा हीरा से कहती है—

म्हे लगन लिख्या रावत भोज ने, या जाय झेलाया राव
राव जी को पेट बडो मुख जोजरो, माथो धोळा सेत
ये पडया नी मावे सेज मे तडके उठे हथेल्या टेक
थलथल्न यारा दूदलो डाला सरीखो पेट
बारा हाथ रो धोवत्यो आटो आवें एक

राजा के मुँह मे एक दात नही, सफेद झक सिर, हथेली टेककर उठता है। थल-थल करती तोद। छबडे सरीखा पट इतना मोटा कि सेज मे समाता नही। बारह हाथ लम्बी धोती का कमर पर एक आटा लगता है।

जैंमती हीरा से पूछती है—'बता राजा वडा है या भोजा ?'

हीरा जबाब देती है— भाग्य से तो राजा बडा है मगर रूप और गुण मे भोजा बडा।'

जैंमती भोजा के लिए राती है, झरती है और उसके साथ जाने को बेचन होती है। बुलाने का पत्र लिखती है। हीरा एक यथाथ और कटु हाते हुए भी सत्य रखती है। पूछती है कि वह ऐवश्य, वैंभव और आराम चाहती है या प्रेम।

हीरा के शब्दो मे ही—"रूइ का पैंला पैं चालणो, चराका रा उजीता रा रैंणा, भवर ढोल्या पैं पोढ़णा अर गीली-गीली खीचड्या खाणो व्है तो इ बूढल्या र ई रैंवो। बगडावता के तो गाया मस्या मोकळी वा रे घाट खावोला।"

रूइ के मुलायम गद्दा पर चलना, चिरागो के प्रकाश मे रहना, भँवर पलग पर सोना और नरम नरम खिचडी खाना चाहती हो तो इस बूढे के यहा ही रहो। भोजा तो गूजर है, भले ही अपार पशु धन हो, उसका खान-पान तो गूजरो जैसा ही है। मक्की की घाट (दलिया) खानी होगी वहा।

यह वास्तविकता थी। पशु-धन के बल पर बगडावत बडे सम्पन्न थे। उनकी गायो की देखभाल के लिए बडी सख्या मे ग्वाले थे, बेशकीमती घोड उन्होंने खरीद लिये थे। कीमती हथियार भी उनके पास थे परन्तु गाया की देखभाल खुद करते थे। उनकी स्त्रिया दही-दूध के बिलोवने स्वय करती थीं। प्रत्यक गाय को छानकर पानी पिलाया जाता था। भोजा खुद जगल म जाता और चरती हुई गाया की निगरानी करता। करेडा के बीड मे इसका प्रमाण मिलता है। करडा चूण्डावता की जागीर है। गाव के बाहर बीड (चरागाह) है। वहाँ भोजा पायरा और जेळु वेरी है। पायरा उस स्थान को कहत है जहाँ पत्थर टेकरी तरह की तरह ऊँचा निकला हुआ होता है भोजा उस पायरे पर बैंठकर

चरागाह म फली हुई गायो की सम्भाल करता था। वेरी का मतलब छोटे कुएँ से है। जेठु वेरी अर्थात जमती उस कुए से पानी निकालती थी। मैं कई बार भाजा पायरे पर गयी हू। आम लोगा म आज भी यह धारणा है कि इस पायरे की मिट्टी म से उबटन की सुगध आती है।

भोजा इस पायरे पर बठ जाता। जैमती पानी भरकर उस कुई से लाती। यहा भाजा के उबटन करती। भोजा और जैमती नहाते, उबटन करते। यही गायें चरात हुए वे लाग वन विहार करते। वहाँ वाला ने मिट्टी उठाकर मरे हाथ म दी कि 'आप सूघकर देख लो पीठी की ग ध आती है।' मुझे उसम अमर प्रम की ग ध अवश्य आयी।

जमती न भोजा के साथ रहकर कुई म से पानी निकाल, जगल म पत्थर पर बठ स्नान करत म ही आनन्द माना। राजा के भँवर पलग और नरम-नरम खिचडी को छोडना ही श्रेयस्कर समझा।

भोजा सहित चौबीसा वगडावत जमती का लाने के लिए रात म आकर राण के नौनखा वाग म ठहरत है। प्रेम की खुशबू छिपी नही रह सकती। राजा बाहर शिकार खेलने जाने लगे तो उनके छोटे भाई नीमदे ने उनके आग शका स्पष्ट कर दी—वगडावत बन्धु बाग मे टिके हुए है और उसे रानी के प्रति सन्देह है। राजा पूरी चौकसी बरतने रात को घुडसवारो की गश्त लगाने और जनाने महलो पर कडी निगरानी का भार खुद नीमदे को सौंपता है।

उल्लसित हृदय मे जमती अपनी विश्वसनीया हीरा को अपने वस्त्राभूषण निकाल पहनने को देती है और पानी भरने के बहाने वाग की नावडी पर जाकर उनसे मिलने को भेजती है—

गैणो परो रतन जडाव को ओढो चगा चीर।
लले सोना रूपा रा बेवडा, लाजो नरवर नीर॥

जमती भोजा पर अनुरक्त है आसक्त है उसने उस ले जाने को बुलाया है फिर भी वह उस आँकना चाहती हैं, समझना चाहती है। वह हीरा स कहती है वगडावतो स पूछना कि फूलो म कौन सा फूल बडा है ?

भोजा का छोटा भाई नीया इस प्रश्न का उत्तर देता है। ससार का श्रेष्ठ फूल गाय होती है जिस पर सारी अथ व्यवस्था टिकी है। उसके बछडो के बल पर ही कृषि होती है। श्रेष्ठ फूल घोडी है जिसकी शक्ति पर ही राज्य टिके हुए है। श्रेष्ठ फूल कपास का फूल है जिसस कपडे बना ससार अपना तन ढँकता है। विश्व का श्रेष्ठ फूल है सूरज जिसके निकलत ही नर नारी काम पर लग जाते है और सवश्रेष्ठ फूल है वर्षा। यदि वर्षा नही हो ता ससार के सारे फूल कुफूल हो जायें। सबकुछ वर्षा पर निभर है।

एक न बरसे मवडा तो अै सई फूल कूफूल।

राजस्थान की सबसे बडी समस्या वर्षा का अभाव और उसकी आवश्यकता इस एक पक्ति मे किस खूबसूरती से अभिव्यक्त हुई है! इस प्रात के आम आदमी की सबसे बडी अभिलाषा का निचोड यह पक्ति है। हीरा उनकी बुद्धिमता से बडी प्रभावित होती है और जाकर जैमती से कहती है कि बगडावत बडे गुणी है।

जमती का प्रेमी हृदय वार वार अधिक-से-अधिक सम्पक चाहता है। इस समय तो हीरा ही केवल एक माध्यम है जिसकी आखो से वह अपने प्रेमी को देखती है। उसी के द्वारा वह उसकी आवाज सुनती है। आगे की, छिपकर जाने की योजना भी हीरा की मदद के बिना कैसे कार्यान्वित हो सकती है। फिर हीरा का एक पत्र के साथ भेजती है। पत्र के साथ उनकी बुद्धिमत्ता जानने के लिए प्रश्न रखती है। वह क्या है जो खडा हुआ, जला हुआ, कटा हुआ और पटा हुआ भी अच्छा होता है? उसी समय जवाब मिलता है—'राजद्वार पर खडा हुआ हाथी, जला हुआ काजल, कटा हुआ कज और पडा हुआ मेह सदा अच्छा होता है।' बातचीत के बाद बगडावत हीरा की मान मनुहार करते है और उसके मना करने पर भी जबरन मदिरा का प्याला उसके गले मे उडेल देते है—

पीवो पीवो हीरा दासी
पीवो उजळदती पीवो मिरगानणी ओ दारू रो प्यालो।
आनो जी पावै नीया जी पावै,
पीवो पीवो हीरा दासी ओ दारू रो प्यालो
अब म्हारी हीरा लुळ लुळ जावे, मैंथी को सो डीरो
वा झुक-झुक जावे, फूला को सो भारो
पीवो पीवो हीरा दासी ओ दारू रो प्यालो।

दासी का यो सम्मानित ढग से मान मनुहार करना भी बगडावतो के उद्दात चरित्र का एक पक्ष है और इसके साथ ही कारण भी है। व सामान्य घर के थे और सामान्य जन के साथ समान व्यवहार करना स्वाभाविक है।

गल के नीचे मदिरा जात ही हीरा अचेत हो जाती है। उसे वही सुलाकर जाजम ढँक दी जाती है। सवेरे चेत आने पर जब वह पहुँचती है तो जैमती के क्रोध का पार नही। वह खूटी से कोडा उतार हीरा को पीटने लगती है। स्त्री की स्वाभाविक ईर्ष्या और शका जग उठती है। सोचती है, अवश्य भाजा ने उसका रोक लिया होगा।

आल्या लैगी आरसी, खूट्या लेगी नौसर हार
म्हा पैली भोजा मोयलियौ, झीणोझीणो सुरमो सार

जैमती ने खुद ने अपने वस्त्राभूषण पहना कर हीरा को भेजा था। पर कहती है—ताक म रखे दपण मे देख तूने शृ गार किया, खूटी पर से नौलडा

हार पहनकर गई । तुन और म भीना भीना सुरमा डाला और मर भाजा को मुभ स प ल मोह लिया ।

रानिया अनुमन अपनी दासिया को पीटा ही करती थीं उमी स्वभाव के अनुसार जमती न उसे पीटा । पर जमती हीरा का प्यार भी बहुत करती थी उस पर विश्वास भी पूरा करती थी । जमती स्वय अपने अधिकारो के लिए लडन वाली थी । स्वभाव स विद्रोही थी । स्वाभाविक है ऐसा व्यक्ति दूसरे के अधिकारा बारे म भी उदार हो । वह शीघ्र ही उसे प्यार कर, पुचकार कर, नय जवर देकर राजी कर लेती है । उसकी सेवाओ को स्वीकार करती है, लोह का गम कर लोहार दा गाला को जोड दना है । वही काम हीरा हम दोना का जाडन के लिए तू करती है ।'

जमती कीमती वस्त्र बदल, साधारण कपडे पहन, हीरा को साथ ले महल स उतर कर छिपती छिपाती आधी रात को बाग की तरफ जाती है जहा बगडा-वत ठहरे हुए थे । हीरा जमती का सावधान होकर चलने को कहती है ताकि कोइ उस पहचान न ले ।

बाग म नीया गदत लगाता मिलता है । वही पर भाजा और नीया रानी का स्वागत करत है । जमती वही उनस वचन ले लेती है—'राजा की पुडकी म डरकर वापिस मुझे राजा को मत सौंप देना ।' वे प्रण करते हैं—जब तक शरीर स प्राण हैं ऐसा नही हा सकता ।' भाजा की पीठ पीछे जँमती और नीया की पीठ पीछे हीरा घोडे पर सवार हो तेजी से भाग निकलते हैं जँमती के मन म फिर शका है कही राजा की शक्ति आगे ये झुक न जाए । वह उनका पुरु-षाथ दखना चाहती है, भरडाट्या तीतरा का समूह उडाती है । अचानक दौडती घोडी के पावा के पास स भर्राट करत हुए तीतरा का समूह उडता है । घोडी चौक कर छलाग मारती हुई टप्पा खाकर दूर जा रुकती है । भोजा सम्भल तो जाता है पर उसकी हृदयगति तेज हा जाती है । जँमनी भोजा के धडकने सीने पर हाथ रख पूछती है—तीतरा के उडने स ही या छाती धडक रही है तब मेर परय (विवाहित) की प्रचड सेना आयेगी तो क्या होगा ?'

भोजा जोश मे आकर उसे अपना पराक्रम दिखाता है और शिला के दो टुकडे दकर ता है ।

*इसी प्रकार जमती युद्ध के दौरान नीयाजी को कई बार व्यग्य मार जोश* चढाती रहती है । एक बार इस प्रकार व्यग्य देन पर नीया की पत्नी नतु जवाब देती है—'राणी जी आपका परण्या (विवाहित) की सेना की तारीफ क्या करती हो वह ता मागी भीड लेकर आया है । हमारा परिवार मेरा पति और बेटे लडाइ म उतर कर तुम्हारे लिए जो युद्ध करेंगे उसे देखना ।'

नेतु का कहना सवा सालह आना सही था । राजा के पास मित्र राजाआ

के यहाँ से आई हुई मागी भीड ही थी। उस सेना मे वह पुरूषार्थ और प्रचडता कहा से आती ? बगडावत एक निश्चित उद्देश्य का लेकर लड रहे थे यह उनके सम्मान, अस्तित्व और जीवन मरण का प्रश्न था। नेतु के दो बेटे जोधा और जगरूप भी भयकर युद्ध करते मरे।

भोजा की पहली पत्नी से उत्पन्न बेटी दीपकवर का विवाह रायला गाव मे हुआ था। राण के राजा ने कई राजाओ की सेना मदद मे मागी थी। उसमे एक मुसलमान राजा तलावत खान था। राजा दुजनसाल ने भाजा की बेटी दीपकवर का पक्ड उसके साथ विवाह कर देने का वादा किया था। दल बल के साथ य रायला गाँव पर आक्रमण के लिये चले। दीपकवर खुद रण के मदान म उतर पडी। घोडे पर सवार दीपकवर ने राजा के हाथी पर जाकर भाला ठाका और पूछा—'कहाँ है वह जिसे तुम मेरे साथ निकाह कराने को लाय हो राजा ने हाथ जोड प्राणो की भिक्षा मागते हुए कहा—'मैं तुम्हारे बाप का धम भाई रहा हू इसलिए तुम्हारा भी बाप हू। क्या तुम अपन बाप को मारोगी ?'

दीपकवर बाई ने बडे बडप्पन से भाला पीछे खीच लिया। वह इस युद्ध मे लडती हुई मारी गई।

जहा दीपकवर बाई मारी गई उस स्थान पर आज भी चबूतरा बना हुआ है जहा एक अनगढ सी मूर्ति लगी हुई है। यह चबूतरा रायला गाव के बाहर ही तलाब मे है। इसकी आज तक पूजा होती है।

जैमती की मूर्ति के गले म चौबीस मुंडो की जो माला है उसमे एक मुड दीपकवर बाई का भी है।

रायला गाव भीलवाडे से बीस मील दूर अजमेर जाने वाली सडक के पास है। इस गाव की स्थापना नाथू नाम के गूजर ने की थी। उसका बना एक तालाब 'नाथोला' अब भी है। उस गाँव पर गूजरा का कब तक आधिपत्य रहा या उस क्षेत्र मे बगडावत आदि गूजरो का राज्य कब तक किस प्रकार का रहा यह शोध का विषय है।

कालातर मे रायला गाव चूण्डावतो के देवगढ जागीरदारा के कब्जे मे आया जो अन्त जागीर ग्रहण के समय तक उनके तहत था। कागजाती रिकाड के अनुसार रायला गाव बादशाह जहागीर ने अजमेर की ख्वाजा साहिब की दरगाह को भेंट किया था। इधर मरहठा के हमले लगातार होते रहने से अराजकता फल गई थी। लोगो का जान और माल का खतरा खत्म हो गया। उस समय देवगढ के शासक, रावत सग्रामसिह जी सबल शासक और बहादुर थे। इनकी धाक थी। रायला वाले अपनी पीठ पर रक्षा करने वाले की आवश्यकता महसूस कर रहे थे। वहा के विशिष्ट जन रढ रावत जी की सेवा म आये और उन्ह अपना 'बसीवान' बना कर रखने का अनुरोध किया। तभी से

रायला देवगढ के नीचे आ गया। रायला की जागीर से ख्वाजा साहिब की दरगाह के ६०० रुपय सालाना दिया जाता रहा जो जागीर अधिग्रहण तक बराबर चलता रहा। दरगाह वाले रायला पर अपना हक जमाने के लिए सुप्रीम कोर्ट तक गये पर फैसला देवगढ के हक में हुआ और उसका मुआवजा देवगढ को मिला।

देवगढ जागीर मेरे पिता श्री विजयसिंह जी की थी इसलिए मुझे निजी भी जानकारी है।

जो रस्मे रायला मे प्रचलित थी उनसे पता चलता है कि वहा किसी की राजधानी अवश्य रही थी। रायला जब मेरे पूर्वजो को मिला तभी से कुछ रस्म या तरीके प्रचलित थे जो जागीरदार के दूसरे गाँवों मे नही थे। वहा अच्छा गढ बना हुआ है। उसमे गोले बारूद तो थे ही, गढ के चारो तरफ पानी से भरी हुई खाईया भी है। गढ के भीतर युद्ध समय के लिए पानी का प्रबन्ध है। गुप्त कुआ भी है। उसी गढ मे एक स्थान कचहरी का है जहा पर हर समय 'गद्दी' लगी रहती थी यहा तहसीलदार बैठता। गाँव के निवासी उसे शासक का प्रतिनिधि समझ होली, दिवाली, दशहरे पर मुजरा करने आते। दरबार जुटता। खास खास मौको पर तहसीलदार सवारी में निकलता तो तोप दागी जाती। माताजी की पूजा, बलिदान के दस्तूर आदि वे सभी होते जो एक राजधानी मे होते। पता नही यह किसकी राजधानी थी और ये दस्तूर कब से चले आ रहे थे?

गाथा की नायिका जमती का चरित्र चित्रण अत्यधिक प्रभावशाली रहा है। उसमे साहस है। के साथ बुद्धिमत्ता और चातुर्य मिला हुआ है। दृढ निश्चय तो उसमे कूक कूट कर भरा हुआ है। अपना अभिष्ट प्राप्त करने से कोई उसे डिगा नही सका। अपनी सगाई का नारियल भोजा को झेलने के लिए जाने वाले ब्राह्मणो को जैमती ने कहा—"सवाई का नारियल जहाँ चौबीस भाई हो वहा तरहवें नम्बर के भाई को देना।" ऐसा कहा जाता है कि भोजा का चित्र भी बनाकर उसने ब्राह्मणो को दिया था।

ऐन विवाह के समय चतुराई से पारिवारिक जनो की आँख में धूल डाल भोजा के खड्ग के साथ चुपचाप विवाह कर लेती है विवाहोपरान्त बरात की वापसी पर मार्ग मे किसी तरह मौका निकाल, बलवान को डरा धमका, भोजा और बगडावतो से भेंट कर लेती है। उनसे वचन तक प्राप्त कर लेती है कि वे शीघ्र आकर उसे ले जायेंगे। थोडे से समय में वह ऐसी परिस्थिति पैदा कर देती है बगडावत उसे ले जाने को उद्यत हो जाते है। यदि आवश्यकता पड जाय तो भिड़न्त लेने तक की तयारी जमती कोड लाने चल पड़ते हैं।

जैमती लाने के लिए उपयुक्त अवसर पाने के लिये छल छन्द के द्वारा

पति को शिकार खेलने के लिए बाहर जाने का वातावरण पैदा कर देती है। आधी रात को तलवारो के पहरे से बचकर गश्त लगाते हुए सनिको का सामना कर उन्हे उल्लू बनाती, बाग मे पहुच भोजा के साथ घोडे पर सवार हो चली जाती है। युद्ध मे लड रहे बगडावत योद्धाओ को लड मरने को उत्साहित करती है, अन्त मे भोजा के साथ स्वय जैमती रणागन मे उतर पडती है। उसकी लीला समाप्त होती है।

जैमती के कारण भोजा तथा पूरा बगडावत परिवार युद्ध मे मारा गया। बगडावतो की गूजर स्त्रियो को जलकर भस्म होना पडा। जिस प्रकार लका और महाभारत के युद्धो का कारण सीता और द्रौपदी बनी उसी प्रकार से जैमती भी बगडावत युद्ध के कारण बनी। जैमती देवी के रूप मे पूजी जाती है। उसकी आकृति का खास स्वरूप है और वह है अपने गले मे चौबीसो बगडावतो की मुण्डमाला धारण करना। जैमती का दूसरा नाम जेळु भी है। इस सम्बन्ध की एक लोकोक्ति "भोजा खपावण जेळु" तिरस्कार के रूप मे प्रयुक्त हुआ है।

राजस्थानी शब्द कोष मे जैमती को 'अत्यन्त दुश्चरित्रा स्त्री' बताया गया है।

ठाकुर दलेलसिंह जी दौलतगढ ने भी इसे 'एक बदचलन औरत' की सज्ञा दी परन्तु गाथा मे जैमती को देवी, शक्ति, सीता और द्रौपदी के रूप मे माना गया है। लोक मानस ने उसको उतनी ही प्रतिष्ठा सम्मान और स्नेह प्रदान किया। गूजरो के अत्यन्त प्रसिद्ध सवाई भोज के मन्दिर के साथ जैमती का भी मन्दिर है। उसकी पूजा की जाती है। राण गाव मे 'जेळू मा' का पुराना मन्दिर है। जेळू की प्रेमगाथा के गीत राजस्थान मे घर घर गाये जाते रहे है।

बगडावतो का छोछूभाट, जो इस महागाथा का एक प्रभावशाली और प्रेरणादायक गायक है वह स्वय चकित रह जाता है। उस समय भी जैमती के प्रेम गाथा की लोकप्रियता देखकर बगडावत मारे जाते है। भोजा के एक पुत्र देवनारायण मालवा मे अपने मामा के यहा शरण पाते है। बडे होने पर घर लौटते हैं। वे छोछूभाट को राण भेजते है। परन्तु उसे वहा जाने मे डर लगता है। जाने का खतरा समझ वह नगर के बाहर एक बाग मे बैठा विचार कर रहा था कि नगरी मे कैसे जाया जाय? उसने भोजा और जैमती की प्रेमगाथा के गीत गाती हुई पनिहारियो को बावडी पर पानी भरने आते देखा।

रग है वा छत्रधारिया की बावडी
हीरू ए आभो लूब्यो ए डूगरा छोरी ए आभो लूब्यो ए डूगरा
हीरू ए भोजा जी लूब्या ए घर राण, रग है वा छत्रधारिया
री बावडी।
हीरू ए आभा रो माडण बीज, छोरी ए आभा रो माडण बीज

हीरू ए परवत मादण मोर, भोजा ने माडण जमती।
हीरू ए हिवडा रो माडण नौसर हार ।।
ओ हाथा न खायगी मदी राचणी।
हाथा न खायगी मदी राचणी
ओजी कोया नें खा या काजळ रेख।
अब घर आवो ए रग दवण आवो ए
रग है वा छत्रधारिया री बावडी।

बगडावता की बनवाई यह बावडी सु दर है। हीरा दासी का सम्बोधित कर कहती है। जसे पहाड के ऊपर मेघ लूमने लगता है। उसी प्रकार भोजा राण पर लूमा था। जस बादल की शोभा बिजली है, पवत की शोभा मोर और वक्षस्थल की शोभा नौसर हार है वसे ही भोजा की शोभा जमनी है। हाथा की रची महदी और आख मे सारे हुए काजल न गजब कर दिया। इनका सराहने वाल घर आवो। भोजा की बनवाई हुई बावडी हम बडी प्यारी लगती है। छोछूभाट पुरानी स्मृतिया मे खोता हुआ रोमाचित हो उठता है, उस प्रमी जोडे की लोकप्रियता और प्रम की उस महावन भूमि पर वह आत्म विभोर होकर वह उठता है, ध य है मेरा स्वामी। वरी के घर मे जिसके गीत गाये जाते है। धय है उनके प्रेम की पराकाष्ठा को। जिस राजा की रानी को वह ले गया था, उसी राजा की नगरी म उसी की नाक के नीचे, यहाँ का जन जन भोजा और जमनी की प्रेम की गाथा के गीत गाते हुए घूमते है।

राजा ने बगडावतो के पूरे कुनबा का तलवार के घाट उतार दिया। बच्चा तक का कत्ल कर डाला। उनके घरा को मटियामेट कर दिया, पर उनके कृत्यो की जडें जो जनमानस म गहरी पैठ चुकी हैं उन्ह कौन विध्वस कर सकता है ?

मीरां को भी इतिहासकारा ने इतिहास म निकाल दिया था। मीरा शब्द भी सदिया से राजस्थान म कुछ-कुछ गाली और तिरस्कार के रूप म प्रयुक्त होता था। यदि पति के साथ किसी महिला की कुछ न बनी तो उस 'क्या मीरां बाई बनगी' कह दिया जाता है। किसी लडकी म जरा व्यक्तिगत स्वतत्रता जैसी भावना दिखाई दी तो फौरन उस राड मीरा बणणो है काइ कहकर टोक दिया जाता है। मीरा को भी खुल्लमखुल्ला कुल कलकिनी कहा गया था। इतिहास या राज्य परिवार के साथ उसका नाम जुडना कलक की बात समझ राजाज्ञा स उसका नाम हटाया गया। पर जनमानस म मीरां की जडें पाताल तक गहरी है। उसी पर मीरां की बलि लहलहाती रही जो आज भी पुष्पित पल्लवित होती जा रही है।

पण्डित, विद्वान और आचार सहिता बनाने वाल भले ही ऐसे व्यक्तियो के

प्रति अनुदार रहे जिन्होंने व्यक्तिगत स्वतन्त्रता, विचार स्वातन्त्र्य या अपने अधिकारों के लिए संघर्ष किया हो, पर जनमानस ने उन संघर्षों की कद्र की। ऐसे व्यक्तित्वों को अंगीकार किया और जतन से सँभाले रखा और पूर्वाग्रहों में फँसकर उन्हें न्याय दिया। लोकसाहित्य इसीलिए सच्चा है, इसीलिए उसमें शक्ति और प्राणवत्ता है, आस्था और जीवन्तता है।

पूरी गाथा में नारी चित्रण अपने-अपने स्थानों पर महत्त्वपूर्ण भूमिका अदा करते हुए बड़ा स्वाभाविक, यथार्थवादी और सारपूर्ण रहा है। इस चित्रण से उस समय के सामाजिक ढाँचे पर पर्याप्त प्रकाश पड़ता है, समाज में नारी का अपना एक स्वतन्त्र एवं विशिष्ट स्थान था। क्या राजनीति क्या घुड़सवारी, क्या लड़ाई के मैदान व्यवसाय और क्या गृह स्वामित्व सबमें वह स्वच्छन्दतापूर्वक भाग ले सकती थी?

देवनारायण और भूणाजी को तो कृष्ण और लक्ष्मण का अवतार मानकर पूजा जाता है। पूरी गाथा में कोई दूसरा पुरुष नायक देवता के रूप में नहीं माना गया। पूरी सात स्त्रियाँ शक्ति और देवी के रूप मानी गई हैं। साढ़ू माता, जैंमती, हीरा दासी, पातु कळाळ, बिजोरी काजरी, ब्ली घोडी और सुरह गाय। दासी को, नाचने वाली कजरी को और शराब बेचने का धंधा करने वाली कळाळी को भी शक्ति स्वरूपा मानना लोकसाहित्य की उदार, सहज और स्वाभाविक तथा यथार्थवादी परम्परा का प्रतीक है। साढ़ू माता श्रद्धा की पात्र है। पारिवारिक एकता की प्रतीक गृह स्वामिनी के अधिकारों से परिपूर्ण साक्षात् दया एवं धर्म की मूर्ति है। हालाँकि साढ़ू नारी के तौर पर भी इस बात के विरुद्ध थी कि भोजा जैंमती को लाये। लेकिन जब भोजा उसे ले आया तो उदार हृदय का परिचय दे उसने जैंमती का स्वागत किया। उसका पति जैंमती को लेने जाता है तब साढ़ू पहले भोजा को मना करती है पर नारी पैनी छुरी को खतरा बताकर। राण में जाकर वहाँ की मशहूर मदिरा पीने का भोजा बहाना बनाता है। साढ़ू कहती है 'यहीं बढ़िया से बढ़िया मदिरा से छलकते ऊँट मँगवा दूँगी' 'म्हं डीला वण जाऊँ कळाळ। मैं स्वयं कळाळिन बन तुम्हें मदिरा पिलाऊँगी।

भोजा नहीं मानता है तब साढ़ू होनहार बलवान मान शान्त हो जाती है। भोजा रानी को उड़ा ले आता है तो उसका स्वागत करने साढ़ू जाती है। प्यार और सम्मान से उसे घर ले आती है जबकि नीयां की पत्नी नेतु और रानी में वहीं बोलचाल हो जाती है। साढ़ू देवरानी को समझाती है। मेरा पति रानीजी को ले आया है। हमें इनका सम्मान करना चाहिए।

बगडावत परिवार के नष्ट हो जाने पर दूसरी स्त्रियाँ जल मरती हैं। साढ़ू अपने नवजात पुत्र देवा (देवनारायण) के पालन-पोषण के लिए जिन्दा रहती

है अनेक कष्ट उठाकर उसका पालन पोषण करती है। पूरी गरिमा और स्वाभि मान के साथ उजडे हुए खेडा को उसका बेटा फिर से बसाता है और दबआ का दर लेता है। आगे जाकर वह एक महापुरुष के रूप म पूजा जाता है। बगडावता की गौ सम्पदा की रक्षा और सार सभाल साढू माता करती है। उस सम्पदा को अक्षुण्ण रख अपने बेटे को उसके बडा होने पर सौंपती है। पड में साढू को काळी घोडी पर सवार तीर कमान चढाये बताया जाता है। जो प्रति क्षण दुश्मनो से सावधान अपने पुत्र की रक्षा करती है।

नेतु लेवाडण बडी मनस्वी महिला है। यह नीया बगडावत की पत्नी है। यह सुन्दर भी है और पति की मानेती भी, इसे अपने पति के बाहुबल का अभि मान है। यह पति के सदा पास रहती है। युद्ध की इजाजत माँगने नीया अपने गुरु रूपनाथ के पास गया तो नेतु भी उसके साथ जाती है। रणागन म उतरते समय भोजा और जैमती से नीया मिलने गया तो भी नेतु साथ है। राणी को उस समय भी वह खरी खोटी सुनाती है। उस रानी की वजह से ही तो उसका जीवनाधार नीया तिल तिल कर कट मरेगा। यह निश्चित रूप स वह जानती है कि नीया सच्चा सूरमा है।

सबस ज्यादा बलिदान भी नेतु को ही देना पडा। उसके दो किशोर बेटे जोधा और जगरूप राजा की सेना मे तलवार बजाते इधर से उधर पार निकल गये। नेतु उन दोनो वीर पुत्रो के वीरगति प्राप्त शरीर की आरती उतारती है। सबसे लम्बा और सबसे भयकर युद्ध नीया ने ही किया था। नीया छ महीने लगातार युद्ध करता रहा था। जब नौलखा घोडा उसके मस्तक विहीन धड को लेकर आया तब नेतु ने उसकी भी आरती उतारी। तब नेतु के सात मास का गर्भ था। उसने अपने हाथो अपना पेट चीर बच्चा निकाल रूपनाथ बाबा को बडा करने सौप दिया और स्वय चिता मे जल मरी। चिता म जाते समय उसका मातृ हृदय बाबा को दिये अपने भ्रूण के लिए मचल उठा, तब उसने बाबा से कहा था कि बाबा—"तुम मेरे इस कलेजे की कोर को सँभालना। बडा करना। पर बाबा, इसके कान फाडकर तू इसे जोगी मत बनाना।"

यह माँ का वात्सल्य बोल रहा था कि उसके बेटे को कहीं मजबूरन जोगी न होना पडे। बडा हो वह गृहस्थी जीवन का सुख देखे। यह बडा करुणा पूर्ण प्रसग है। पड वाचने वाला, जब इसे एक लम्बी टीस लिए सुनाता है तो सुननेवालो की आँखें भर आती हैं।

> छपन छुरा सु नेतुजी चीरिया ओळे ओल्दर लगाय।
> अस्यो दर्जू बाबा जी बाळक डावडा, होवला हणुवन्त मे आकार॥
> थान ले बेटा थान ले अर धान लेबो भरपूर।
> अबका बछड्या फेर मिलाला, भगवन्त तणी हजूर॥

अक्का बछटया तो भगवान की दरगा म ही मिलालो । फेर थू आ कैंवैला
म्हारी मा का तो दूध ही नी चुरया । अवार वोबो मूडा मैं ले ले ।

बाळक ने घणा आछया राखज्यो बाराजी,
कपडा दीज्या राता भीणा लोय ।
एक कान क चीरो मत दिज्यो,
देवैला पात्र भाग मे सू खोय ॥
बाळक ने आछया घणा राखज्यो बाराजी
कपडा दीज्यो भगवा भैंस ।
एक कान के चीरा मत दिज्या,
अ फेर बसावैला म्हारा स्याम को देस ॥

पातु कळाळी पक्की व्यावसायिक बुद्धि की महिला है । वह अपना कारोबार बड ठाठ के साथ चलाती है । राजकीय सम्मान उसे मिला हुआ है । बडे पमाने पर वह अपनी मदिरा का उत्पादन करती है । उसकी उत्पादित वस्तु का बाजार म बडा नाम है । फलत उसकी अच्छी धाक है । मदिरा व्यवसायिया मे उसकी प्रमुख गणना है । वह ग्राहक को समझती है, उसे आकती है और उसके व्यक्तित्व के अनुसार ही उसस व्यवहार करती है । अपनी बेची जानवाली वस्तु का वह मोल भाव करती है । स्थायी और अस्थायी ग्राहक का भेद रखती है । तुरत कीमत चुकाने वाले और उधार लेने वाले की दूरी और समीपता का उस पूरा पूरा अन्दाज है । वक्त की बात समझने मे वह बडी प्रवीण है । अपने व्यवसाय को भली प्रकार चलाने के लिए अय औरतें अपने पास काम करने को रखती है ।

बगडावत जब पहले पहल उसके वहाँ मदिरा पीने गये तब उसने उनस बातचीत करने, ग्राहक के रूप म उन्ह आंकने तथा मोल-तोल करने म उसने बडी चतुराई और काय कुशलता का परिचय दिया ।

ऊठ कळाळी भर घडा, मद रो मोल सुणाव ।
मांझी ऊभा बायडा, म्हारा मूला घाडा टार ॥

कळाळी बोली, थां जिस्या घणा ही आवेला म्हारे दारू पीवावाळा चाहिजें, राण रा राजा ।

कळाळी सवाल करै ।
गाळया गरडी खोपरा मैं गाळया दाड़ू दाख ।
बोरभडी रा दारू कोने, दारू घणी अकराळ ॥

सवा लाख रिपियाँ तो ऊग सूरज भटी पै लाग है । क्यू जी तूतड्याओ कतरीक पिवोला ?

क्यू फूडावो राइ आगणा अर क्यू चमकाओ गरियाळा खेल।
अम्या दारू का पीवाक हा तो, बूढी घोडी दयो गर्णे मेल॥

ये घोडा घोडी गर्णे मेलता जावो, चौइसू भाइ दारू म छावयाँ व्हता जावा।

बगडावत उसके पुराना ग्राहक बन जात हैं, तुरत चुकाने वाले और मुहमागा दाम देने वाले। यही नही व उसे अपनी मुहबोली बहन बना लत हैं। पातु इस पवित्र सम्बध को जिन्दगी भर निभाती है। उनके मर जान क बाद भी उनके बेटा की मदद करती है। खुद साढ माता पातु कलाळी को जब पत्र लिख भेजती है तो उसम उसे ननद पातु कहकर सम्बोधित करती है और आग्रह करती है कि सदरा बाहक छोछूभाट को वह किसी प्रकार कवर खाडेराव स मिला दे।

बिजारी काजरी एक नटी, नोकनतकी है। यह अपन नटी के फन म बडी उस्ताद और माहिर है। यह सात घडे अपने सिर पर रख ऊँचे ऊच बास पर चढती है और ऊँची बधी हुई रस्सी पर नाचती हुई रस्सी के आर पार चली जाती है। इतनी ऊँचाई पर कि नीचे से वह एक पक्षी सी नजर आती है।

बगडावतो के यहा जब वह अपन कला-करतब दिखान आई तो बगडावत उसकी कला पर मुग्ध हो जात हैं और दिल खोलकर बेश कीमती आभषणा स उसे पुरस्कृत करते है। बिजोरी उनकी कद्रदानी की कायल हो जाती है। वह आधे अग के आभूषण पहन लेती है और आधे अग के आभूषण वहो छोड जाती है। इस बात पर कि यदि कोई गुण पारखी राजा आधे अग के आभूषणा के मुकाबले दूसरे आधे जेवर पुरस्कार म देगा तो वह अगीकार करेगी अन्यथा वह किसी दूसरे का पुरस्कार नही झेलेगी।

बिजोरी देश विदेश निकल पडी। उसने देश के कोन कोन म बड बड राजा भूपनिया के यहा करतब दिखाये। वह बास पर चढती तो भोजा का नाम लकर चढती। दूसरे राजा नीचे उतारते वक्त उनका नाम लेकर उतरने को कहत पर बिजोरी ने जाचक रूप म किसी राजा का नाम नही लिया, इससे राजाओ को बडी ठेस लगी वे भोजा के नाम स ईर्ष्या करने लगे। बिजोरी के साथ खेल के तम्बू बाँस आदि नृत्य के साज सामान लादे कई ऊट चलते थे। उसका पखावजी सिद्धहस्त वादक था। उसने किसी राजा के आगे हाथ नही पसारा। भोजा के समान उसे कोई गुण ग्राहक सम्मान देने वाला और पुरस्कार दने वाला दूसरा नही मिला। बिजोरी देश विदेश घूम रही थी। बगडावत मृत्यु के हाथो जा रहे थे। युद्ध मे उतरते वक्त भोजा और नीया ने पीछे की व्यवस्था की। भोजा ने अपने बारह साल के बेटे मेहदू को अजमेर मे एक रिश्तेदार के यहाँ भेजा। ऐसे समय भी उसे बिजोरी याद थी। उसने उसके आधे अग के आभूषणो को अपने रूमाल की पोटली म बाध उसके नाम का पुर्जा लिखकर उसम रखा कि बिजोरी

जब देश-विदेश से लौटकर आ जाय तब उसे यह दे दिया जाय।

बिजोरी न अपने भ्रमण काल मे जब बगडावतो के युद्ध समाचार सुने तो वह भगी हुई आई। उसने पता लगाया, मेहदू अजमेर म है। वहाँ जाकर राजा के दरबार मे खेल माडा। उसका नृत्य देख सभी स्तभित हो गए। राजा बीसळदेव उसे पुरस्कार देने को खडा हुआ। नियमानुसार उस समय नट पुरस्कर्ता का नाम लेकर बास से नीचे उतर जाता है। बिजोरी न राणा बीसळ देव का नाम लेने से मना कर दिया। वह अपना करतब दिखाती हुई भाजा का नाम लेने लगी। इस पर बीसळदेव आगबबूला हो गया। उसके सरदार दहीया ने नाचती हुई बिजोरी के तीर मारा पर बिजोरी इतनी ऊँची थी कि वह तीर उडते हुए किसी पक्षी के जा लगा।

इतने म महदू वह रूमाल की पोटली लेकर आया। बिजारी नीचे उतरी। भोजा का बेटा जानकर उस आसीस दी और आभूषण ग्रहण किये।

दीपकवर दाई एक वीरागना थी। उसका पिता, उसकी माता पर सौत ले आया था, जैमती को पत्नी बनाकर। राजा ने चढाई कर दी। यह प्रश्न था बगडावत परिवार के नाक का। मर मिटना पर पत्नी रूप मे अगीकार की गई महिला को उनके हाथ मे नही पडने देना। दीपकवर का गाव रायळा पर आक्रमण कर दिया। दीपकवर घोडे सवार लडाई के मदान म उतर शत्रु को ललकारती है। उसके पति के बारे मे गाथा मौन है।

तारादे राण के राजा की बेटी है। बगडावतो के एक बेटे को राजा अपने साथ ले गया था। उसका खाडेराव नाम रखा। वह और तारादे साथ-साथ बडे हुए। दानो मे भाई बहिन का प्यार है। तारादे हर समय खाडेराव का ध्यान रखती है। तारादे के माता पिता, जब खाडेराव को मारने का षडयंत्र रचते है तो तारादे उसे सावधान रहने को कहती है। इस षडयन्त्र मे जब स्वय उसका पति सम्मिलित हा उसे मारने को उद्यत होता है ता आधी रात म तारादे मर्दाना वे ा मे घोडे पर सवार हो उसे इसकी सूचना देती है और उसे षड्यन्त्र से बचाती है।

गाथा मे हीरा का चरित्र अपने ढग का अनूठा है। हीरा अपनी स्वामिनी जैमती की बाल सहचरी है और आजन्म उसके साथ उसकी परछाही की तरह रहती है। उसमे एक दासी की तरह सहनशीलता, जबानदराजी, चालाकी और चुस्ती है। स्वामी भक्ति भी उसमे कूट कूट पर भरी है। वह चतुर, बुद्धिमान और हिम्मतवाली है। जैमती को वह बूढे मे शादी करने से रोकती है और समझाती है परन्तु भाग्य म बदा होता है वही होता है। अत वह सताप कर चुप बठ जाती है। जैमती जब कहती है ओरा ने तो कचन दीधा, म्हनें तो बूढो राज कथीर।' औरा को तो सुदर पति के रूप मे कचन मिला मुझे ता भगवान

न पूछे पति के रूप म जैसा कथीर दिया। तब हीरा उसे समझाती है 'मन माग्या आप वर मांगा तो कासीजी मे करौत्या लेवो।' कासी म करौत लेन वाला को ही मन वांछित वर प्राप्त होता है।

यह सही है कि जैमती को हीरा की सहायता के बिना अपने अभीष्ट की प्राप्ति नहीं हो सकती थी। उसी की यह हिम्मत और साहस था कि चुपके म भोजा का खड्ग लाकर जैमती की उसके साथ भाँवरें पड़वा देती है।

हीरा दरबारी तौर तरीका म भी निपुण है। राजा जब जनाने म जाने को तैयार होता है तो हीरा बड़ी गरीब और सीधी बनकर उसके आगे आ खड़ी हो झूठमूठ बीमार बताकर उसे जनाने म आने से रोक देती है।

"हीरा राजा का स्वागत करती है।'

"खम्मा प्रथीनाथ, नीगें दौलत दरबार की।"

"हाँ के सुदर घ्ह जाव ढोलिया की त्यारी। राजा आज्ञा देता है।

अन्नदाता, खम्माघणी बाईसा ने तेजरो चढरिया। तीन दिन व्हैगा कासा ई नी जीम्या।

राज सबका म राजसत्ता का जो मद होता है, तेवर बदलना, रोब दिखाना, हीरा उनका भी दुरुपयोग करना जानती है। अँधेरी आधीरात मे आगे आगे हीरा और पीछे जमती महलो से निकलकर भागती है।

मार्ग मे गश्त लगा रहे नीमदे से आमना सामना हो जाता है। तब जैमतो तो भगकर पास के खडहर म जा घुसती है। पकड़ी जाती है बिचारी हीरा। कोड़ा उठाये नीमदे जवाबतलब करता है। उस समय हीरा की गजब की हिम्मत प्रत्युत्पन्नमति और मानसिक सन्तुलन। वह नणाली कुम्हारी को पहुचाने का बहाना बना लेती है।

बगडावतो के नाश हो जाने के बाद जब सादू और देवनारायण मालदेस पुन उजड़े गाँव बसाने लौटे तो हीरा न ही मार्ग मे जोगियो की जमात म नेतु के पुत्र किशोर वयस्क भागी का पहचान लेने की सूक्ष्म दर्शिता का परिचय दिया। वह सादू से कहने लगी इस किशोर जोगी की आखें मुझे नेतु की सी लगती है।" पूछताछ करने पर वह नेतु का पुत्र ही निकला।

नीयां, खाडेराव और देवनारायण इस गाथा के नायक कहे जा सकते हैं। गाथा का पूर्वार्द्ध बगडावत बन्धुओ के आखिरी दम तक नीयां के आस पास गाथा चक्कर काटती है। कोई भी काय हो अन्तिम निणय नीयां का ही माना जाता था। वह बुद्धिमान और पढ़ा लिखा भी था। गाथा मे इसे दूरदर्शी बताया गया है। यह इनम सबसे ज्यादा बहादुर था। निर्भीकता और साहस तो जैसे कूट-कूटकर भरा था इसमे। वह कहता रहता है कि कफन तो मैं सिर पर बाँध कर चलता हूँ। खाडेराव गाथा के उत्तराध म खाडेराव (भूणाजी) बल और

